उसे सुन कर सिंह ने दूसरी गाथा कही—

"मुझ रुधिर-भक्षी, नित्य रौद्र कर्म करनेवाले के दाँतों के बीच जाकर भी, जो जीवित रह जाय, वही बहुत है।"

उसे सुनकर पक्षी ने अन्य दो गाथाओं को कहा—

"अकृतज्ञ, कुछ न करने वाला और किए हुए का कुछ विचार न करने वाला, जिसमें कृतज्ञता नही है, ऐसे की सेवा करना व्यर्थ है।"

'जिसके सामने अच्छा कार्य करने से मैत्री प्राप्त होती है तो ईर्ष्या और आक्रोश न करते हुए धीरे-धीरे उसके पास से दूर हट जाये।"

इस प्रकार कह वह पक्षी चला गया।

[ शास्ता ने इस देशना को कह कर जातक समाप्त किया। उस समय सिंह देवदत्त था। पक्षी तो मै ही था। ]

●

## ( १० ) सस-जातक

[ इसे शास्ता ने जेतवन में विहार करते समय सम्पूर्ण परिष्कार को दान करने के सम्वन्ध में कहा। . . . शास्ता ने भोजन करने के पश्चात् अनुमोद करते हुए "उपासको! उसके लिए प्रीति और सौमनस्य करना चाहिए, यह दान देना प्राचीन विद्वानों की परम्परा है, प्राचीन काल के विद्वानों ने आये हुए याचकों को प्राण-त्याग कर अपने मांस को भी दिया" कह कर उसके द्वारा याचना करने पर अतीत कथा कही। ]

प्राचीन काल में वाराणसी में ब्रह्मदत्त के राज्य करते समय वोधिसत्त्व खरगोश की योनि में उत्पन्न होकर जंगल में वास करते थे। उस जंगल के एक ओर पर्वत-पाद (=पहाड़ का निचला जड़) था, एक ओर नदी थी, एक ओर सीमान्त गाँव था। दूसरे भी तीन उनके साथी थे—वन्दर, गीदड, ऊदविलाव। वे चारों भी पण्डित (=बुद्धिमान्) एक जगह रहते हुए अपने-अपने गोचर-स्थान (=खाने-पीने की जगह

में खा-पीकर संध्या समय एक जगह एकत्र होते थे । खरगोश-पण्डित "दान देना चाहिए, शील (=सदाचार) का पालन करना चाहिए, [1]उपोसथ कर्म करना चाहिए' (इस प्रकार) तीनों व्यक्तियों को उपदेश के तौर पर धर्मोपदेश देता था । वे उसके उपदेश को स्वीकार कर अपनी-अपनी रहने वाली झाड़ी में प्रवेश कर रहते थे । इस प्रकार समय बीतने पर एक दिन बोधिसत्त्व ने आकाश को देखकर चन्द्रमा देख, "कल उपोसथ का दिन है" जानकर अन्य तीनों से कहा, "कल उपोसथ है । तुम तीनों ही व्यक्ति शील ग्रहण कर उपोसथ व्रत वाले होओ । शील में प्रतिष्ठित होकर दिया गया दान महाफलदायी होता है, इसलिए याचक के आने पर तुम लोग अपने खाने वाले आहार से देकर खाना ।" वे "बहुत अच्छा" (कह) स्वीकार कर अपने वासस्थानों में रहकर दूसरे दिन उनमें *ऊदबिलाव प्रातः ही "खाने-पीने की चीजें ढूँढूँगा" (सोच) निकल* कर गंगा के किनारे गया । तब एक बंशी लगाने वाला आदमी सात रोहित (=रोहू) मछलियों को पानी में से पकड़ लता में गूँथ कर ले जा गंगा के किनारे बालू से ढककर मछलियों को पकड़ते हुए गंगा में नीचे उतरा । ऊदबिलाव मछली की गन्ध को सूँघकर बालू को हटा मछलियों को देख निकाल कर "इनका मालिक है ?" (इस प्रकार) तीन बार घोषणा करके मालिक को न देखते हुए लता को मुख से पकड़कर अपनी रहने वाली झाड़ी में रखकर "समय[2] पर ही खाऊँगा" (सोच) अपने शील का विचार करते हुए लेट रहा ।

गीदड़ निकल कर खाने-पीने की चीज ढूँढ़ता हुआ खेत के

---

१हर मास की अष्टमी, पूर्णिमा और अमावस्या के दिन अष्टशील ग्रहण कर व्रत रहने को उपोसथ कर्म कहते हैं ।

२ उपोसथ व्रत करने वाले दोपहर में १२ बजे से पूर्व भोजन करते हैं अतः प्रातःकाल होने के कारण ऊदबिलाव ने ऐसा सोचा ।

रखवाले की झोपड़ी में मांस की दो बोटियाँ, एक गोधा, और एक दही के मटके को देख "इसका कोई मालिक है।" (इस प्रकार) तीन बार घोषणा करके मालिक को न देख दही के मटके को पकड़ने वाली रस्सी में गर्दन घुसा कर मांस की बोटियों और गोधा को मुख से पकड़ कर ले जा करके अपनी सोने वाली झाड़ी में रख "समय पर ही खाऊँगा" (सोच) अपने शील का विचार करते हुए लेट रहा।

बन्दर भी वन में प्रवेश कर आम के झोपों को ला, रहने वाली झाड़ी में रख "समय पर ही खाऊँगा" (सोच) अपने शील का विचार करते हुए लेट रहा।

किन्तु, बोधिसत्त्व ने "समय पर ही निकल कर दूध तृण को खाऊँगा" (सोच) अपनी झाड़ी में लेटे हुए विचार किया "अपने पास आये हुये याचकों को तृण नहीं दे सकता, मेरे पास तिल, चावल आदि भी नहीं है। यदि मेरे पास याचक आवेगा, तो अपने शरीर का मांस दूँगा।" उसके शील के तेज से इन्द्र का पाण्डुकम्बल शिलासन नामक (सिंहासन गर्म जान पड़ने लगा। वह विचार करते हुए इस कारण को देख "खरगोश की परीक्षा लूँगा" (सोच) पहले ऊदबिलाव के वासस्थान पर जाकर ब्राह्मण के रूप में खड़ा हो गया। "ब्राह्मण! किस प्रकार खड़े हो?" कहने पर "पण्डित! यदि कुछ आहार पाऊँ तो उपोसथ व्रती होकर श्रमण-धर्म ('का पालन) करूँ।" उसने "बहुत अच्छा, तुझे मैं आहार दूँगा" (कहकर) उसके साथ बातचीत करते हुए पहली गाथा कही—

"ब्राह्मण! जल से स्थल पर लाई गई मेरे पास सात रोहित मछलियाँ हैं; मेरे पास यही है, इसे खाकर जंगल में रहो।"

ब्राह्मण "अभी प्रातः ही है, अच्छा पीछे विचार करूँगा" (कहकर) गीदड़ के पास गया। उसके द्वारा भी "किस लिए खड़े हो?" पूछे जाने

पर वैसा ही कहा। गीदड़े ने "अच्छा, दूँगा" ( कह कर ) उसके साथ बात-चीत करते हुये दूसरी गाथा कही—

"खेत के रखवाले के रात्रि-भोजन को मैं उठा लाया हूँ, जिनमें दो मांस की बोटियाँ, एक गोधा और दही का मटका है ब्राह्मण ! मेरे पास यह है। इसे खाकर जंगल में रहो।"

ब्राह्मण "अभी प्रातः ही है, अच्छा पीछे विचार करूँगा" ( कह कर ) बन्दर के पास गया। उसके द्वारा भी किसलिए खड़े हो ?" पूछे जाने पर वैसा ही कहा। बन्दर ने "अच्छा, दूँगा" ( कह कर ) उसके साथ बातचीत करते हुए तीसेरी गाथा कही—

"पका हुआ आम, शीतल जल, और मनोरम शीतल छाया, हे ब्राह्मण ! यह मेरे पास है, इसे खाकर वन में रहो।"

ब्राह्मण "अभी प्रातः ही है, अच्छा, पीछे विचार करूँगा" ( कहकर ) खरगोश-पण्डित के पास गया। उसके द्वारा भी "किस लिए खड़े हो ?" पूछे जाने पर वैसा ही कहा। उसे सुनकर बोधिसत्त्व ने प्रसन्नमन हो "ब्राह्मण ! तूने बड़ा अच्छा किया। जो कि तू आहार के लिए मेरे पास आये। आज मैं पहले कभी नहीं दिये दान को दूँगा। तू शीलवान् हो, जीव-हिंसा न करोगे। तात ! जाओ लकड़ियाँ एकत्र कर आग तैयार कर मुझसे कहो। मैं अपने को त्याग कर आग के बीच कूद पड़ूँगा। मेरे शरीर के पक जाने पर तूँ मांस को खाकर श्रमण धर्म करना।" ( कह कर ) उसके साथ बातचीत करते हुए चौथी गाथा कही—

"खरगोश के पास न तिल है, न मूँग और न तो चावल, इस आग से पके हुए मुझे खाकर जंगल में रहना।"

इन्द्र ने उसकी बात सुन अपने प्रताप से एक आग की ढेर बना कर बोधिसत्त्व से कहा। वह दूध तृण की शय्या से उठकर, वहाँ जा "यदि मेरे रोओं के भीतर जीव हो तो वे मत मरें" कहकर तीन बार शरीर को झाड़ कर सम्पूर्ण शरीर को दान के लिए तैयार कर कूद कर

कमल की ढेर पर राजहंस के समान प्रसन्न चित्त आग की ढेर पर गिरा। किन्तु वह आग वोधिसत्त्व के शरीर के रोओं के छेद मात्र को भी गर्म नहीं कर सकी, वर्फ के भीतर प्रवेश करने के समान हुआ। तव इन्द्र को सम्बोधित करके 'हे ब्राह्मण ! तेरे द्वारा तैयार की गई आग अति शीतल है, मेरे शरीर के रोओं के छेद मात्र को भी गर्म नहीं कर सकती है। यह क्या वात है !'' कहा।

"पण्डित ! मैं ब्राह्मण नहीं हूँ। मैं इन्द्र हूँ। तेरी परीक्षा लेने आया हूँ।"

"इन्द्र ! तू ठहरो, यदि सम्पूर्ण लोकवासी मेरी दान से परीक्षा लें तो मेरी न देने की इच्छा को नहीं देख पायेगा।". (कहकर) वोधिसत्त्व ने सिंहनाद किया। तव इन्द्र उससे "खरगोश-पण्डित ! तेरा गुण सम्पूर्ण कल्प प्रगट रहे" (कहकर) पर्वत को निचोड़, पर्वत-रस को लेकर चन्द्र-मण्डल में खरगोश की आकृति को बनाकर वोधिसत्त्व को आमन्त्रित कर, इस वन के उसी झाड़ी में कोमल दूब-तृणों के ऊपर सुलाकर अपने देवस्थान को ही चला गया। वे भी चारों पण्डित प्रसन्नतापूर्वक शील का पालन कर उपोसथ कर्म कर कर्मानुसार चले गये।

[ शास्ता ने इस देशना को कह कर सत्यों को प्रकाशित कर जातक को समाप्त किया। उस समय ऊदविलाव आनन्द था, गीदड़ मौद्गल्यायन, वन्दर सारिपुत्र, खरगोश-पण्डित तो मैं ही था। ]

---

## ( ११ ) मतकभत्त-जातक

[ इसे शास्ता ने जेतवन में विहार करते समय श्राद्ध के प्रति कहा।... शास्ता ने "श्राद्ध करेंगे, सोच हिंसा करने पर भी कुछ उन्नति नहीं होती है। पूर्वकाल में पण्डितों ने आकाश में बैठ धर्मोपदेश दे, इसके दोषों को वह सम्पूर्ण जम्बूद्वीपवासियों से इसे छोड़वा दिया। ]

इस समय संसार चक्र में पड़ जाने के कारण पुनः प्रगट हो गया है" कहकर अतीत कथा कही। ]

प्राचीन काल में वाराणसी में ब्रह्मदत्त के राज्य करते समय एक तीनों वेदों का पारंगत, दिशाओं में प्रसिद्धिप्राप्त आचार्य ब्राह्मण "श्राद्ध करूँगा" (सोच) एक भेड़े को पकड़वा कर शिष्यों से कहा—"पुत्रो! इस भेड़े को नदी पर ले जा, नहलाकर गले में माला पहना कर पाँच अँगुलियों के चिह्न लगाकर सजा करके लाओ।" उन्होंने "बहुत अच्छा" (कहकर) उत्तर दे उसे लेकर नदी पर जाकर नहला, सजाकर नदी के किनारे रखा। वह भेड़ा अपने पूर्व जन्म के कर्म को देख "इस प्रकार के दुःख से आज मुक्त होऊँगा" (सोच) प्रसन्न मन हो घड़े को फोड़ने के समान बड़े जोरों से हँसकर, पुनः "यह ब्राह्मण मुझे मारकर मेरे प्राप्त दुःख को पायेगा।" (सोच) ब्राह्मण के ऊपर करुणा उत्पन्न कर बड़े जोरों से रोने लगा। तब उससे विद्यार्थियों ने पूछा, "सौम्य भेड़ा! तू बड़े जोरों से हँसा और रोया, किस कारण से हँसा किस कारण से रोया?"

"आप लोग मेरे इस कारण को अपने आचार्य के पास पूछियेगा।"

उन्होंने उसे ले जा इस बात को आचार्य से कहा। आचार्य ने उनकी बात सुन भेड़े से पूछा, "भेड़ा! तू क्यों हँसा, क्यों रोया?" भेड़े ने अपने द्वारा किये गये कर्म को जाति-स्मरण ज्ञान (=पूर्व जन्म की बातों को स्मरण करने का ज्ञान) से स्मरण करके ब्राह्मण से कहा—"ब्राह्मण! मैंने पहले तुम्हारे समान ही वेद पढ़ाने वाला ब्राह्मण होकर "श्राद्ध करूँगा" (सोच) भेड़े को मारकर (श्राद्ध) किया। वह मैं एक भेड़े को मारने के कारण एक कम पाँच सौ (=४९९) जन्मों में शीश-च्छेद को प्राप्त हुआ। यह मेरा अन्तिम पाँचसौवाँ जन्म है। वह मैं आज इस प्रकार के दुःख से मुक्त होऊँगा (सोच), प्रसन्न मन हो, इस कारण से हँसा। रोते हुए "मैं एक भेड़े को मारकर पाँच सौ जन्मों तक

शीशच्छेद के दुःख को पा, आज उस दुःख से मुक्त होऊँगा, किन्तु यह ब्राह्मण मुझे मारकर मेरे समान पाँच सौ जन्मों तक तक शीशच्छेद दुःखको पायेगा” ( सोच ) तुम्हारे ऊपर करुणा करके रोया।”

“भेड़ा! मत डरो मैं तुझे नहीं मारूँगा।”

“ब्राह्मण! क्या कहते हो, तुम्हारे मारने पर भी, नहीं मारने पर भी, आज मैं मृत्यु से नही मुक्त हो सकता।”

“भेड़ा! मत डरो, मैं तेरी रखवाली करते हुए तेरे साथ ही विचरण करूँगा।”

“ब्राह्मण! तुम्हारी रखवाली अल्पमात्र है, किन्तु मेरे द्वारा किया हुआ पाप महान् वलवान् है।

ब्राह्मण ने भेड़े को छोड़कर “इस भेड़े को किसी को मारने न देंगे।” ( कहकर ) शिष्यों को ले भेड़े के ही साथ विचरण किया। भेड़े ने छोड़ते मात्र ही एक पत्थर की चट्टान के सहारे उत्पन्न हुई झाड़ी मे गर्दन उठा कर पत्तियों को खाना प्रारम्भ किया। उस क्षण ही उस पत्थर की चट्टान पर विजली गिरी। एक पत्थर का छोटा टुकड़ा टूट कर भेड़े की फैलाई हुई गर्दन पर गिर कर सिर को काट दिया। महाजन समूह एकत्र हो आया।

उस समय वोधिसत्त्व उस स्थान पर वृक्षदेवता होकर उत्पन्न हुए थे। वे महाजन-समूह के देखते हुए ही देवता के प्रताप से आकाश में पालथी मार कर वैठ “ये प्राणी ऐसे पाप के फल को जानते हुए अति-उत्तम हो कि जीव हिंसा न करे।” ( कहकर ) मधुर स्वर से धर्मोपदेश देते हुए इस गाथा को कहा—

“यदि प्राणी इस प्रकार जान लें कि जन्म लेना दुःख है, तो ( कोई ) प्राणी किसी प्राणी की हिंसा न करे, क्योंकि जीवहिंसा शोक को प्राप्त होता है।”

इस प्रकार बोधिसत्त्व ने नरक के भय से डराकर धर्म का उपदेश दिया। मनुष्यों ने उस धर्मोपदेश को सुन कर नरक के भय से डर कर जीवहिंसा करना त्याग दिया। बोधिसत्त्व भी धर्मोपदेश देकर महाजन समूह को शील में प्रतिष्ठित कर कर्मानुसार चले गये। महाजन समूह ने भी बोधिसत्त्व के उपदेश पर चलकर दान आदि पुण्यों को करके स्वर्ग को भर दिया।

[ शास्ता ने इस धर्मोपदेश को देकर मेल बैठा जातक को समाप्त किया। मैं उस समय वृक्षदेवता था। ]

---

## ( १२ ) बावेरु-जातक

[ इसे शास्ता ने जेतवन में विहार करते समय लाभ सत्कार हीन अन्य धर्मावलम्बी साधुओं के प्रति कहा। शास्ता ने "भिक्षुओ! न इसी समय, पहले भी जब तक गुणवान् नहीं उत्पन्न हुए, तब तक निर्गुण लाभ-यश को प्राप्त थे, किन्तु गुणवानों के उत्पन्न होने पर निर्गुण लाभ-सत्कार से हीन हो गए।' कह कर अतीत कथा कही। ]

प्राचीन काल में वाराणसी में ब्रह्मदत्त के राज्य करते समय बोधिसत्त्व मोर की योनि में उत्पन्न होकर सयाना हो, सौन्दर्य प्राप्त जंगल में रहते थे। उस समय कोई-कोई बनिये दिशा काक[1] को लेकर नौका से बावेरु राष्ट्र को गये। उस समय बावेरु राष्ट्र में पक्षी नहीं थे। आए-आए राष्ट्रवासी उसे नौका के मस्तूल पर बैठा देख—"मुख, चोंच से लेकर गले

---

१ प्राचीन काल में समुद्र में नौका द्वारा जाने वाले व्यापारी अपने साथ कौवा ले जाते थे, जब तट का पता लगाना होता था तब उस कौवे को छोड़ देते थे। वह उड़कर दिशा का ज्ञान कराता था। उसे ही दिशा-काक कहा जाता था।

---

तक इसकी सुन्दरता और वर्ण को देखा। मणि की गोलियों के समान (सुन्दर) आखें हैं।" (इस प्रकार) कौवे की ही प्रशंसा कर उन बनियों से कहा— "आर्य ! इस पक्षी को हमें दें। हम लोगों को इससे मतलब है, आप लोग अपने देश में दूसरा पा जायेंगे।"

"एक दाम देकर ले लो।"

"एक कार्षापण[1] से दें।"

"नहीं देंगे।"

क्रमशः बढ़ाकर 'सौ से दें' कहने पर "हम लोगों के लिए यह बहुत लाभदायक है किन्तु आप लोगों के साथ मैत्री बनी रहे।" (कह कर) सौ कार्षापण ले कर दे दिया।

उन्होंने उसे लेकर सोने के पिंछुड़े में रखकर नाना प्रकार के मछली मांस और फल फूल से पाला-पोसा। दूसरे पक्षियों के न रहने के स्थान में इस बुरी बातों से युक्त कौवा लाभ यश को प्राप्त हुआ।

दूसरी बार वे बनिये एक मोर को लेकर, जिस प्रकार वह चुटकी के शब्द से बोले और ताली बजाने के शब्द से नाचे वैसा सिखला कर बावेरु राष्ट्र गए। उसने महाजन-समूह के एकत्र होने पर नौका के सिरे पर खड़ा हो, पाखों को फटफटा, मधुर-स्वर में बोलते हुए नाचा। मनुष्यों ने उसे देखकर प्रसन्न मन हो "आर्य ! इस सौन्दर्य प्राप्त भली प्रकार सीखे हुए पक्षिराज को हमें दें" कहा।

"हम लोग पहले कौवा लाये, उसे ले लिए, इस समय इस मोरराज को लाये हैं, इसे भी माँग रहे हैं, आप लोगों के इस देश में पक्षी लेकर नहीं आ सकते हैं।"

"जाने दें आर्य ! अपने राष्ट्र में दूसरा पा जायेंगे, इसे हमें दें।" (कहने पर) दाम बढ़ा कर एक हजार (कार्षापण) लिया। तब उसे सात रत्नों से जटित पिंजड़े में रख कर मछली, मांस, फल-मूल और मधु, लावा,

१ ताँबे का एक प्राचीन सिक्का।

शक्कर, शर्वत आदि से पाला-पोसा। मोर लाभ-यश जो प्राप्त हो गया। उसके आने के समय से लेकर कौवे का लाभ-सत्कार घट गया। कोई उसे देखना भी नहीं चाहता। कौवा खाद्य भोजन को न पाकर 'काँव-काँव' शब्द करता हुआ जाकर पाखाना की भूमि पर उतरा।'

१. "शिखी और मञ्जु भाषी मोर को न देखने से वहाँ के लोगों ने कौवे की मांस और फल से पूजा की।"

२. "और जब स्वरसम्पन्न मोर बावेरु ( देश ) में आया, तब कौवे का लाभ सत्कार घट गया।"

३. "जब तक धर्मराज, तेजस्वी बुद्ध नहीं उत्पन्न हुए, तब तक लोगों ने दूसरे विभिन्न साधु-ब्राह्मणों की पूजा की।"

४. "और जब स्वरसम्पन्न बुद्ध ने धर्म का उपदेश दिया, तब दूसरे मतावलम्बी साधुओं का लाभ और सत्कार घट गया।"

[ इन चारों गाथाओं को कह कर जातक को समाप्त किया। उस समय कौवा निग्रन्थ नाथपुत्र, मोरराज तो मैं ही था। ]

---

## ( १३ ) बलाहस्स-जातक

[ इसे शास्ता ने जेतवन में विहार करते समय एक उदास भिक्षु के प्रति कहा। वह भिक्षु शास्ता के "भिक्षु ! क्या तू सचमुच उदासीन है ?" पूछने पर "सत्य है" कह कर "किस कारण से ?" कहने पर "एक अलंकृत स्त्री को देख काम-वासना से' कहा। तब उसे शास्ता ने "भिक्षु ! ये स्त्रियाँ पुरुषों को लुभा कर...यक्षिणियाँ कही जाती हैं। पहले भी यक्षिणियाँ बनियों को लुभा कर फिर दूसरे पुरुषों को देख उन सब को जान से मार कर खा गईं।" कह कर अतीत-कथा कही। ]

प्राचीन काल में ताम्रपर्णी द्वीप ( =लंका ) में सिरीसवत्थु नामक यक्ष नगर था। वहाँ यक्षिणियाँ रहती थी। वे टूटी हुई नौकाओं के आने

के समय सज-धज कर खाद्य-भोज्यलिवा कर दासियों के समूह से घिरी बच्चों को गोद में लेकर बनियों के पास जाती थीं। उनको "मनुष्यों के वासस्थान में आये हैं" (ऐसा) जताने के लिए वहाँ-वहाँ कृषि, गो-पालन आदि करते हुए मनुष्यों, गौवों, कुत्तों आदि को दिखलाती थीं। बनियों के पास जाकर "इस यवागु (= खिचड़ी) को पीजिये, भात खाइये, खाद्य खाइए" कहती थीं। बनिये न जानते हुए उनके दिए को खाते थे। तब उनके खाकर, भोजन करके विश्राम करने के समय कुशल क्षेम पूछती थीं। "आप लोग कहाँ के रहने वाले हैं?" कहाँ से आए हैं? कहाँ जायेंगे? किस काम से यहाँ आए हैं?" पूछती थीं। "नौका के टूट जाने पर यहाँ आए हैं" कहने पर "अच्छा आर्यो! हमारे पतियों को भी नौका पर सवार होकर गए तीन वर्ष बीत गए, वे मर गये होंगे। आप लोग भी बनिये ही हैं, हम लोग आप लोगों की पादपरिचारिका (= स्त्री) होंगी!" कह कर उन बनियों को स्त्रियोचित हाव-भाव विलासों से लुभाकर यक्ष-नगर में ले जाकर यदि पहले के पकड़े गए मनुष्य होते; तो उन्हें माया की जंजीर से बाँध कर कैदखाना में डाल देती थीं। अपने वासस्थान पर टूटी नौका वाले मनुष्यों को न पाकर उस पार कल्याणी (नदी) तक और इस पार नागद्वीप तक—ऐसे समुद्र के किनारे घूमती थीं। यह उनका स्वभाव था।

एक दिन पाँच सौ टूटी हुई नौकावाले बनियाँ उनके नगर के पास उतरे। वे उनके पास जाकर लुभाकर यक्ष नगर में ला, पहले पकड़े गए मनुष्यों को माया की जंजीर में बाँध कर, कैदखाने में डाल, जेठी यक्षिणी जेठे बनिया, शेष शेष को—उन पाँच सौ यक्षिणियों ने उन पाँच सौ बनियों को अपना पति बना लिया। तब वह जेठी यक्षिणी रात्रि में बनिये के सो जाने पर उठा कर कैदखाने में मनुष्यों को मार कर मांस खा आती थी। शेष भी वैसा ही करती थीं। जेठी यक्षिणी के मनुष्य मांस खाकर आने के समय शरीर शीतल होता था। जेठे बनिया ने

विचार करते हुए उसके यक्षिणी होने की बात को जान—"ये पाँचों सौ यक्षिणियाँ ही होंगी, हमलोगों को भागना चाहिए।" (सोच) दूसरे दिन प्रातः ही मुख धोने के लिए जाकर शेष बनियों से कहा—"ये यक्षिणियाँ हैं, मानुषी नहीं हैं। दूसरे टूटी हुई नौका वालों के आने के समय उन्हें पति बनाकर हम लोगों को खा जायेंगी। आओ, हम लोग भाग चलें।" उसमें से ढाई सौ (बनियों ने) "हम लोग इन्हें छोड़ सकते, तुम लोग जाओ, हम लोग नहीं भागेंगे।" कहा। जेठा बनिया अपनी बात मानने वाले ढाई सौ को लेकर उनसे डर कर भागा।

उस समय बोधिसत्त्व बलाहश्व योनि में उत्पन्न हुए थे। (वह) सम्पूर्ण सफेद, कौवे के समान सिर वाले, मूँज के समान केश वाले, ऋद्धिमान् और आकाशचारी थे। वे हिमालय से आकाश में उड़कर ताम्रपर्णी द्वीप को जा, वहाँ ताम्रपर्णी के तालाब एवं जलाशय में स्वतः उत्पन्न धान को खाकर (वापस लौट) जाते थे। ऐसे जाते हुए "जनपद में जाने की इच्छा वाले हैं? जनपद में जाने की इच्छा वाले हैं?" तीन बार करुणाभरी मनुष्य बोली बोलते थे। इन्होंने उनकी बात सुन, पास जा, हाथ जोड़कर "स्वामी! हम लोग जनपद को चलेंगे।" कहा। "तो मेरी पीठ पर चढ़ जाओ।" तब कोई-कोई चढ़ गए, कोई कोई पूँछ पकड़ लिए, कोई कोई हाथ जोड़कर खड़े ही रहे। बोधिसत्त्व अन्ततोगत्वा हाथ जोड़कर खड़े हुए भी उन सभी ढाई सौ बनियों को अपने प्रताप से जनपद को ले जाकर अपने-अपने स्थानों में रखकर अपने वासस्थान को चले गए। वे यक्षिणियाँ भी दूसरों के आने के समय वहाँ शेष रह गए उन ढाई सौ मनुष्यों को मारकर खा गईं।

[इस प्रकार शास्ता ने इस धर्मदेशना को कहकर सत्यों को प्रकाशित कर जातक को समाप्त किया। उस समय बलाहश्व की बात मानने वाले बनियाँ बुद्ध-परिषद् थी। बलाहश्व राजा तो मैं ही था।] ❈

—:o:—

## ( १४ ) सुप्पारक-जातक

[ इसे शास्ता ने जेतवन में विहार करते समय प्रज्ञापारमिता के प्रति कहा। एक दिन सायंकाल तथागत के धर्मोपदेश देने के लिए निकलने की प्रतीक्षा करते हुए भिक्षुओं ने धर्मसभा में बैठकर ... दशवल (=बुद्ध) की महाप्रज्ञापारमिता की प्रशंसा की। शास्ता ने आकर "भिक्षुओ! किस कथा में इस समय बैठे हो?" पूछकर "इस कथा में" कहने पर "भिक्षुओ! तथागत इस समय ही प्रज्ञावान् नही हैं, पहले भी ज्ञान के अपरिपक्व रहने पर भी, अन्धा हो महासमुद्र में जल के विचार से "इस समुद्र में यह, यह रत्न है, जान लिया थ" कहकर अतीत कथा कही। ]

प्राचीन काल में भरुराष्ट्र में भरु राजा राज्य कर रहा था। भरुकच्छ नामक बन्दरगाही गाँव था। उस समय बोधिसत्त्व भरुकच्छ में जेठे मल्लाह के पुत्र होकर उत्पन्न हुए। वह सुन्दर और स्वर्ण-वर्ण के थे। सुप्पारककुमार उनका नाम रखा गया। वे बड़े परिवार के साथ बढ़ते हुए सोलह वर्ष की अवस्था में मल्लाहगिरी की विद्या से पूर्णता प्राप्त कर पिछले समय में पिता की मृत्यु के पश्चात् जेठा मल्लाह होकर मल्लाहगिरी करने लगे। वह पण्डित और ज्ञानी थे। जिस नौका पर वे सवार होते थे, वह विपत्ति में नहीं पड़ती थी। पिछले समय में नमकीन जल के प्रहार से उनकी दोनों आँखें भी नष्ट हो गईं। वे तब से लेकर जेठे मल्लाह होकर भी मल्लाहगिरी का काम न करके "राजा के सहारे जीवन-यापन करूँगा" (सोच) राजा के पास गये। तब उन्हें राजा ने दाम लगाने के काम में नियुक्त किया। वे तब से लेकर राजा के हस्ति-रत्न, अश्वरत्न, मुक्ता-सार, मणि-सार आदि का दाम लगाते थे। तब एक दिन "राजा का मङ्गल हाथी होगा" (सोच) काले पत्थर के शिखर के समान एक हाथी को लाये। उसे देखकर राजा ने "पण्डित को दिखलाओ" कहा। तब उसे उनके पास लाये। उन्होंने हाथ से उसके

शरीर को मसल कर "यह मङ्गल हाथी होने योग्य नहीं है, यह पिछले भाग से नाटा है, इसे इसकी माता प्रसव करने के समय से कन्धे से पकड़ न सकी, इसलिए भूमि पर गिरकर पिछले पैरों से नाटा हो गया।" कहा। हाथी को लेकर आए हुए (लोगों) से पूछे। उन्होंने "पण्डित सत्य कहते हैं" कहा। इस बात को राजा ने सुनकर प्रसन्न हो उन्हें आठ कार्षापण दिलाया।

फिर एक दिन "राजा का मङ्गल घोड़ा होगा" (सोच) एक घोड़े को लाये। उसे भी राजा ने पण्डित के पास भेजा। उन्होंने हाथ से स्पर्श कर "यह मङ्गल घोड़ा होने के योग्य नहीं है, इसके उत्पन्न होने के दिन माता मर गई, इसलिये माता के दूध को न पा अच्छी तरह नहीं बढ़ा" कहा। वह भी उनकी बात सच्ची ही हुई। उसे भी सुनकर राजा ने प्रसन्न हो आठ ही कार्षापण दिलाया।

तब एक दिन "मङ्गल रथ होगा" (सोच) रथ लाये। उसे भी राजा ने उनके पास भेजा। उन्होंने उसे हाथ से स्पर्श कर "यह रथ खोखड़ वाले (=छिद्र युक्त) वृक्ष से बना है, इसलिए राजा के योग्य नहीं है" कहा। वह भी उनकी बात सच्ची हुई। राजा ने उसे भी सुनकर आठ ही कार्षापण दिलाया।

तब उसके लिए एक महर्घ (=बहुमूल्य) कम्बल लाए। उसे भी उनके पास ही भेजा। उन्होंने हाथ से स्पर्श कर कम्बल लाए। उसे भी उनके पास ही भेजा। उन्होंने हाथ से स्पर्श कर "इसमें चूहे का कटा हुआ एक जगह है" कहा। ढूँढ़ते हुए उसे देख राजा से कहे। राजा ने प्रसन्न हो आठ ही कार्षापण दिलाया। उन्होंने विचार किया— "इस राजा ने इस प्रकार की भी आश्चर्यजनक बातों को देख आठ ही कार्षापण दिलाया, इसका देना नाऊ को देने की तरह है। नाऊ से उत्पन्न हुआ होगा। मुझे इस प्रकार की राज-सेवा से क्या लाभ? अपने वासस्थल को ही जाऊँगा" (सोच) वे भरुकच्छ बन्दरगाह को ही लौट गये।

उसके वहाँ रहते समय बनियों ने नौका तैयार कर "किसे मल्लाह बनायें ?" ( ऐसा ) परामर्श करते 'सुप्पारक पण्डित जिस नौका पर सवार होते हैं, वह विपत्ति मे नहीं पड़ती है, वह बुद्धिमान् और चतुर हैं, अन्धा होते हुए भी सुप्पारक पण्डित ही उत्तम हैं' ( सोच ) उनके पास जाकर 'आप हम लोगों के मल्लाह होइए" कहा "तात ! मैं अन्धा हूँ, कैसे मल्लाहगिरी करूँगा ?" कहने पर "स्वामी ! अन्धा होते हुए भी आप ही हम लोगों के लिए उत्तम हैं" ( कहकर ) बार-बार याचना करने पर "अच्छा तात ! तुम लोगों के कहे हुए संकेत पर पर मल्लाह हाऊँगा ।" ( कहकर ) उनकी नौका पर चढ़ गये ।

वे नौका से महासमुद्र मे चल पड़े । नौका सात दिनों तक निर्विघ्न चली गयी । तब तूफान उत्पन्न हुआ । नौका चार महीने स्वभावतः समुद्र के ऊपर घूम कर खुरमाल नामक समुद्र में पहुंची। वहाॅ मछलियाँ मनुष्य के समान शरीर वाली थीं । उनके नाक छूरे के समान थे, वे पानी मे डूब-उतरा रही थी। बनियों ने उन्हें देख बोधिसत्त्व से उस समुद्र का नाम पूछते हुए पहली गाथा कहा—

"छूरा के समान नाम वाले मनुष्य डूब-उतरा रहे हैं । हे सुत्पारक ! हम लोग आपसे पूछते है कि यह कौन-सा समुद्र है ?"

इस प्रकार उनके पूछने पर बोधिसत्त्व ने अपने मल्लाहगिरि के सूत्र से मिलाकर दूसरी गाथा कही—

"धन जोखने के लिये भरुकच्छ से निकले हुए बनियों की नौका को नष्ट करने के लिए 'खुरमाली' कहा जाता है ।"

उस समुद्र में वज्र उत्पन्न होता था । बोधिसत्त्व ने "यदि मैं यह वज्र समुद्र है" ऐसे इन्हें कहूँगा, तो लोभ में बहुत वज्र को लेकर नौका को डुबा देंगे" ( सोच ) उन्हें न बतला कर ही नौका को खड़ी करा उपाय से एक रस्सी ले मछली पकड़ने के ढँग से जाल फेंकवा कर, वज्र-सार को निकलवा कर नौका में रखवा दूसरे कम मूल्य वाले सामानों को

फेंकवा दिया। नौका उस समुद्र को लाँघकर आगे "अग्निमाल" को गई। वह धधकते हुए अग्नि-स्कन्ध के समान और दोपहर के सूर्य के समान चमक फैलाता हुआ पड़ा था। बनियों ने—

"जिस तरह अग्नि या सूर्य दिखाई पड़ता है, वैसा ही यह समुद्र दिखाई पड़ता है। हे सुप्पारक! हम लोग आप से पूछते हैं कि यह कौन-सा समुद्र है!"

गाथा द्वारा उनसे पूछा। बोधिसत्त्व ने भी उन्हें बादवाली गाथा से कहा—

"धन खोजने के लिये भरुकच्छ से निकले हुए बनियों की नौका को नष्ट करने के लिए 'अग्निमाली' कहा जाता है।"

उस समुद्र में सोना अधिकता से उत्पन्न होता था। बोधिसत्त्व ने पहले के समान ही वहाँ से भी सोना लिवा कर नौका में डलवा लिये। नौका उस समुद्र को भी लाँघकर दूध और दही के समान चमकते हुये 'दधिमाल' समुद्र को पहुँची। बनियों ने—

"जैसे दही या दूध हो, वैसा समुद्र दिखाई दे रहा है। सुप्पारक! हम लोग आप से पूछते हैं कि यह कौन सा समुद्र है?"

गाथा से उसके भी नाम को पूछा। उन्होंने बादवाली गाथा से कहा—

"धन खोजने के लिए भरुकच्छ से निकले हुए बनियों की नौका को नष्ट करने के लिए 'दधिमाली' कहा जाता है।"

उस समुद्र में चाँदी अधिकता से उत्पन्न होती थी। उन्होंने उसे भी उपाय से लिवा कर नौका में डलवा लिया। नौका उस समुद्र को भी लाँघ कर नीले रंग के कुश-तृण के समान और हरी-भरी फसल के समान चमकते हुए नीले रंग के "कुशमाल" समुद्र को पहुँची। बनियों ने—

"जैसे कुश या फसल हो, वैसा समुद्र दिखलाई दे रहा है। हे सुप्पारक! हमलोग आपसे पूछते हैं कि यह कौन सा समुद्र है?"

गाथा से उसके भी नाम को पूछा। उन्होंने बादवाली गाथा से कहा—

"धन खोजने लिये भरुकच्छ से निकले हुए बनियों की नौका को नष्ट करने के लिए 'कुशमाली' कहा जाता है।

उस समुद्र में नीलमणि अधिकता से उत्पन्न होती थी। उन्होंने उसे भी उपाय से लिवाकर नौका में डलवा लिया। नौका उस समुद्र को भी लाँघ कर नल (=नरकट) और बाँस के वन के समान जान पड़ने वाले 'नलमाल' समुद्र को पहुँची। बनियों ने—

"जैसे नरकट बाँस हो, वैसा समुद्र दिखाई दे रहा है। हे सुप्पारक! हम लोग आप से पूछते हैं कि यह कौन-सा समुद्र है?"

गाथा ने उसके भी नाम को पूछा। बोधिसत्त्व ने बादवाली गाथा से कहा—

"धन खोजने के लिए भरुकच्छ से निकले हुए बनियों की नौका को नष्ट करने के लिए 'नलमाली' कहा जाता है।"

उस समुद्र में वंसराय वैदूर्य अधिकता से उत्पन्न होता था। उसे भी उन्होंने लिवा कर नौका पर डलवा। बनियों ने नलमाली को लाँघते हुये 'वड़वामुख' को देखा। उसमें पानी खींच-खीचकर चारों ओर से ऊपर उठता था। सब ओर से ऊपर उठा हुआ पानी, चारों ओर से कटे हुये तट वाले बड़े कुण्ड =गर्त के समान जान पड़ता था। लहर के उठने से एक ओर प्रपात के समान हो जाता था। भयोत्पादक शब्द उत्पन्न होता था, कानों को फोड़ते हुये और हृदय को फाड़ते हुये के समान। उसे देखकर डरे हुये बनियों ने—

"बड़ा भयंकर, डरावना, अमानुषी शब्द सुनाई पड़ता है। जैसे कुंड या प्रपात हो, वैसा समुद्र दिखाई दे रहा है। हे सुप्पारक! हम लोग आप से पूछते हैं कि यह कौन-सा समुद्र है?"

गाथा से उसके नाम को पूछा।

११
"धन खोजने के लिए भरुकच्छ से निकले हुए बनियों की नौका जो नष्ट करने के लिए 'वड़वामुख' कहा जाता है।"

बोधिसत्त्व ने बाद वाली गाथा से उसका नाम बतला कर "तात ! इस वड़वामुख समुद्र में पड़ी हुई नौका लौटने में समर्थ नहीं होती। यह आई हुई नौका को डुबाकर विनष्ट कर देता है।" कहा। और उस नौका पर सात सौ मनुष्य सवार थे। वे सब मृत्यु से भयभीत हो एक ही साथ अवीचि (नरक) में पकने वाले प्राणियों के सामान अत्यन्त करुणाजनक स्वर में चिल्ला उठे। बोधिसत्त्व ने "मुझे छोड़, अन्य इनका कल्याण करने में समर्थ नहीं है। सत्य-क्रिया से इनका कल्याण करूँगा" विचार कर उन्हें आमंत्रित कर "तात ! मुझे शीघ्र सुगन्धित जल से नहला कर नये वस्त्रों को पहना, भरी हुई थाली को सजा, नौका के एक सिरे पर करो।" उन्होंने जल्दी-जल्दी वैसा ही किया। बोधिसत्त्व ने दोनों हाथों से भरी हुई थाली को पकड़कर नौका के एक सिरे पर खड़ा हो सत्क्रिया करते हुए अन्तिम गाथा कही —

"जब से अपना स्मरण करता हूँ और जब से मैं सयाना हुआ हूँ, जान-बूझ कर एक प्राणी की भी जीवहिंसा करने को नहीं जानता—इस सत्य-वचन से कल्याणपूर्वक नौका लौट जाये।"

चार महीने विदेश में चली गई नौका लौटकर ऋद्धिमान् के समान ऋद्धि के प्रताप से एक दिन में ही भरुकच्छ बन्दरगाह को चली गई और जाकर स्थल पर भी आठ ऋषभ स्थान जा नाविक के गृह-द्वार पर खड़ी हो गई।

बोधिसत्त्व ने उन बनियों को सोना, चाँदी, मणि, मूँगा और वज्र बाँट दिया। "बस, इतने रत्न तुम्हारे लिए पर्याप्त है, फिर समुद्र में न घुसना" (ऐसा) उन्हें उपदेश दे जीवन भर दान आदि पुण्यों को करके स्वर्ग को पूर्ण किया।

[ शास्ता ने इस धर्मोपदेश को कह कर "भिक्षुओ ! ऐसे पहले भी तथागत महाप्रज्ञावन् ही थे" कह जातक को समाप्त किया। उस समय परिषद् बुद्ध परिषद् थी, सुप्पारक पंडित तो मै ही था। ]

—:०:—

## ( १५ ) सीलानिसंसजातक

[ इसे शास्ता ने जेतवन में विहार करते समय एक श्रद्धावान् उपासक के प्रति कहा।..."उपासक ! न तूने ही बुद्ध-गुणों का स्मरण कर अवलम्बन पाया, पहले भी उपासकों ने समुद्र के बीच नौका के टूट जाने पर बुद्ध-गुणों का स्मरण करते हुए अवलम्ब पाया था" कह कर उनके याचना करने पर अतीत कथा कही। ]

प्राचीन काल में कश्यप सम्यक् सम्बुद्ध के समय मे स्रोतापन्न आर्य-श्रावक एक गृहस्थ नाऊ के साथ नौका पर सवार हुआ। उस नाऊ की स्त्री ने "इनके सुख-दुःख का भार आपके ऊपर है" ( कह कर ) नाऊ को उपासक के हाथ में सौंप दिया। तव वह नौका सातवें दिन समुद्र के वीच टूट गई। वे दोनों आदमी भी एक तख्ते पर लेटे हुए एक छोटे द्वीप मे पहुँचे। वहाँ वह नाऊ पक्षियों को मार पका कर खाते हुए उपासक भी देता था। उपासक "वस मुझे" ( कह ) नहीं खाता था। उसने विचार किया—"इस स्थान पर हम लोगों के लिए तीन शरणों को छोड़ दूसरा कोई आधार नहीं है" उसने तीनों रत्नों के गुणों का स्मरण किया। तव उसके स्मरण करते उस द्वीप में उत्पन्न हुए नागराज ने अपने शरीर को वड़ी नौका वनाया। समुद्र देवता मल्लाह हुआ। नौका सात रत्नों से भर गई। तीन खम्भे इन्द्रनीलमणि के थे। स्वर्णमय पतवार थी। चाँदी की रस्सियाँ थीं। सोने के तख्ते थे। समुद्र-देवता ने नौका पर खड़ा हो "है ( कोई ) जम्बूद्वीप चलने वाले !"

घोषणा किया। उपासक ने "हम लोग चलेंगे" कहा। "तो आओ नौका पर चढ़ जाओ।" उसने नौका पर चढ़कर नाऊ को बुलाया। समुद्र-देवता ने "तेरे लिए ही है, इसके लिए नहीं" कहा। "किस कारण से?" "इसमें शील गुणाचार नहीं है, यही कारण है। मैं नौका तेरे लिए लाया, न कि इसके लिये।" "अच्छा, मैं अपने दिए हुए दान, पालन किये हुए शील और की हुई भावना से इसको पुण्यांश देता हूँ।" नाऊ ने "स्वामी! मैं अनुमोदन करता हूँ।" कहा। देवता ने "अब ले लूँगा" (कहकर) उसे भी चढ़ाकर दोनों व्यक्तियों को समुद्र से निकाल कर नदी द्वारा वाराणसी जा अपने प्रताप से उन दोनों के भी घर धन रख कर "पण्डितों के साथ ही मेल करना चाहिये, यदि इस नाऊ का इस उपासक के साथ मेल न होता, तो समुद्र के बीच ही नष्ट हो जाता" (इस प्रकार) पण्डितों के साथ मेल करने के गुण की प्रशंसा करते हुये इन गाथाओं को कहा—

१. "देखो, श्रद्धा, शील और त्याग का यह फल है कि नाग, नौका के रूप में, श्रद्धावान् उपासक को ढो रहा है।"

२. "सत्पुरुष से ही साथ करें, सत्पुरुष से ही मैत्री करें, क्योंकि सत्पुरुष के साथ रहने से नाऊ कल्याण को प्राप्त कर रहा है।"

इस प्रकार समुद्र देवता आकाश में खड़ा हो, धर्म का उपदेश दे, समझा, नागराजा को लेकर अपने विमान में ही चला गया।

[ शास्ता ने इस धर्मोपदेश को कह कर सत्य को प्रकाशित कर जातक को समाप्त किया। उस समय स्रोतापन्न आर्यश्रावक उपासक परिनिर्वाण को प्राप्त हो गया, नागराजा सारिपुत्र था, समुद्र देवता तो मैं ही।]

## ( १६ ) चम्मसाटकजातक

[ इसे शास्ता ने जेतवन में विहार करते समय चर्मशाटक नामक परिब्राजक के प्रति कहा। वह एक दिन भेड़ों के लड़ने के स्थान मे पहुँचा। भेड़ा उसे देखकर मारने की इच्छा से पीछे हटा। परिवाजक "यह मेरा सत्कार कर रहा है" ( सोच) नहीं हटा। भेड़े ने तेजी से आकर उसे जंघा में मारकर गिरा दिया। भिक्षुओं ने धर्मसभा में बात चलाई। शास्ता ने आकर "भिक्षुओ ! इस समय किस बातचीत मै बैंठे हो ?" पूछ "इस में" कहने पर "भिक्षुओ ! इस समय ही नहीं, पहले भी यह बुरा विचार करके विनाश को प्राप्त हुआ था" कह कर अतीत कथा कही—]

प्राचीन काल में बनारस में ब्रह्मदत्त के राज्य करते समय बोधिसत्त्व एक वनिया के कुल में उत्पन्न होकर व्यापार करते थे। उस समय एक चर्मशाटक परिब्राजक ने वाराणसी में भिक्षाटन करते हुए, भेड़ों के लड़ने के स्थान पर पहुँच कर भेड़े को पीछे हटता देख "यह मेरा सत्कार कर रहा है" जान न हट कर "इन इतने मनुष्यों के बीच यह एक भेड़ा हमारे गुण को जानता है" ( सोच ) उसे हाथ जोड़ कर खड़ा हो पहली गाथा को कहा—

"अहा ! यह पशु उत्तम स्वभाव का है, सुन्दर और प्रिय आचरण वाला है, जो कि जाति और मन्त्र (=वेद) से युक्त ब्राह्मण का यशस्वी-श्रेष्ठ भेड़ा सत्कार कर रहा है।"

उस समय दूकान पर बैठे हुए बुद्धिमान बनिया ने उस परिब्राजक को मना करते हुये दूसरी गाथा कही—

"ब्राह्मण ! क्षणिक दर्शन से इस पशु का विश्वास मत करो। जोरों से प्रहार करने की इच्छा से वह पीछे हट रहा है। वह बहुत जोरों का प्रहार करेगा।"

उस बुद्धिमान् बनिये के कहते हुए ही भेड़े ने तेजी से आकर जंघे में प्रहार करके वहीं पीड़ित करके गिरा दिया। वह चिल्लाया हुआ लेट रहा। शास्ता ने उस बात को प्रकाशित करते हुए तीसरी गाथा कही—

"जंघे की हड्डी टूट गई। झोली-मन्त्रा तितर-वितर हो गया। ब्राह्मण का सारा सामान यहाँ टूट गया। वह बाँहों को उठाकर चिल्ला रहा है 'दौड़ो, ब्रह्मचारी मारा जा रहा है।"

चौथी गाथा को परिव्राजक ने कहा—

"इसी प्रकार वह मार खाकर सोता है, जो अपूज्य को नमस्कार करता है। जिस तरह की आज मैं मूर्ख भेड़े द्वारा मारा गया।"

इस प्रकार विलाप करते हुए वह वहीं मर गया।

[ शास्ता ने इस उपदेश को दे जातक को समाप्त किया। उस समय चर्मशाटक इस समय भी चर्मशाटक ही है, बुद्धिमान् बनिया तो मैं ही था।]

---

## ( १७ ) उच्छङ्गजातक

[ इसे शास्ता ने जेतवन में विहार करते समय किसी एक देहाती स्त्री के प्रति कहा। एक समय कोसल राज्य में तीन आदमी एक जंगल के किनारे हल चला रहे थे। उस समय जंगल के बीच चोर मनुष्यों को लूट भागे। उन चोरों को खोज कर, न देखते हुए उस स्थान पर आ "तुम लोग जंगल में लूट कर अब किसान के समान बन गये हो।" (कह) उन्होंने "ये चोर हैं" ( सोच ) बाँधकर ला कोसल नरेश को दिया। तब एक स्त्री आकर "मुझे वस्त्र दीजिये, मुझे वस्त्र दीजिये" ( कह कर ) रोती हुई बार-बार राजमहल के चारों ओर घूमती थी। राजा ने उसके शब्द को सुनकर "इसे वस्त्र दो" कहा।

"यह इस वस्त्र के लिए नहीं कह रही है, यह पति रूपी वस्त्र के लिए कहती है।" तब राजा ने उसे बुलवा कर "क्या तू पति रूपी वस्त्र चाहती

है ?" पूछा। "हाँ, देव !" "वे तीनों तुम्हारे कौन लगते हैं ?" पूछा। "देव ! एक मेरा पति है ! एक भाई है, एक पुत्र है।" राजा ने—"मैं तुम पर प्रसन्न होकर इन तीनों मै से एक को देता हूँ, किसे चाहती हो ?" पूछा। उसने कहा—"देव ! मेरे भाई को दें। राजा ने प्रसन्न होकर तीनों को छोड़ दिया। शास्ता ने "भिक्षुओ ! यह स्त्री इस समय ही नहीं उन तीनों आदमियों को दुःख से छुड़ाई, पहले भी छुड़ाई ही थी" कह कर अतीत कथा कही ! ]

प्राचीन काल मे वाराणसी में ब्रह्मदत्त के राज्य करते समय तीन आदमी जंगल के किनारे हल चला रहे थे। सारी कथा पहले के समान है। उस समय राजा द्वारा "तीनो आदमियों में से किसे चाहती हो ?" कहने पर उसने कहा—"देव ! तीनों को नहीं दे सकते हैं ?" "हाँ, नहीं दे सकता हूँ।" "यदि तीनों को नहीं दे सकते हैं, तो मेरे भाई को दें !" "पुत्र या पति को लो, भाई से तुझे क्या मतलब ?" कहने पर "देव ! ये सुलभ है, किन्तु भाई दुर्लभ है" कहकर इस गाथा को कहा—

"देव पुत्र मेरी गोद में हैं। मार्ग दौड़ते पति मिलते है। किन्तु उस देश को नहीं देखती हूँ, जहाँ से कि सगे भाई को लाऊँ।

राजा ने, "यह सत्य कहती है" (सोच) प्रसन्नचित्त हो तीनों आदमियों को भी कैदखाना से लाकर दे दिया। वह उन तीनों को लेकर चली गई।

[ शास्ता ने भी "भिक्षुओ ! इस समय ही नहीं, पहले भी इसने तीनों आदमियों को दुःख से छुड़ाया था ही" (कह कर) इस धर्मोपदेश को कह मेल बैठा जातक को समाप्त किया। प्राचीन काल के चारों इस समय के चारों हैं, उस समय राजा तो मै ही था।

## ( १८ ) वेदब्भजातक

[ इसे शास्ता ने जेतवन में विहार करते समय बात न मानने वाले भिक्षु के प्रति कहा। उस भिक्षु को शास्ता ने 'भिक्षु! तू इस समय ही नहीं बात न मानने वाला था, पहले भी बात न मानने वाला ही था। इसी बात को न मानने के कारण पण्डितों की बात न करके तेज तलवार से दो टुकड़े में करके कटा ही मार्ग में पड़ रहे। तेरे एक के कारण हजार आदमी मृत्यु को प्राप्त हुए" कह कर अतीत कथा कही—]

प्राचीन काल में वाराणसी में ब्रह्मदत्त के राज्य करते समय एक छोटे गाँव में कोई एक ब्राह्मण 'वेदब्भ' नामक मंत्र जानता था। वह मन्त्र अनर्घ और बहुमूल्य था। नक्षत्र-योग प्राप्त होने पर उस मन्त्र को जप करके आकाश को देखने पर आकाश से सात-रत्नों की वर्षा होती थी। उस समय बोधिसत्त्व उस ब्राह्मण के पास विद्याध्ययन करते थे। तब एक दिन ब्राह्मण बोधिसत्त्व को लेकर किसी काम से अपने गाँव से निकल-कर चेदि राष्ट्र को गया। बीच मार्ग में एक जंगल में पाँच सौ 'पेसनक' ( =प्रेषणक ) नामक चोर राहजनी करते थे। उन्होंने बोधिसत्त्व और वेदब्भ ब्राह्मण को पकड़ लिया। क्यों ये 'पेसनक' चोर कहे जाते हैं? वे दो आदमियों को पकड़कर एक को धन लाने के लिए भेजते हैं, इसलिए 'पेसनक' चोर ही कहे जाते हैं।" वे भी पिता-पुत्र को पकड़कर पिता को "तू हम लोगों के लिए धन लाकर पुत्र को ले जाओ" कहते हैं। इसी प्रकार माता पुत्री को पकड़ कर माता को छोड़ते हैं। जेठे-छोटे भाई को पकड़ कर जेठे भाई को छोड़ते हैं। गुरु-शिष्य को पकड़कर बोधि-सत्त्व को छोड़ दिया। बोधिसत्त्व आचार्य को प्रणाम कर "मैं एक दो दिन बीतने पर आऊँगा। आप मत डरिये। किन्तु मेरी बात मानियेगा। आज धन-वर्षा कराने वाला नक्षत्र योग होगा। आप दुःख न सहते हुए

मंत्र जप कर धन मत बरसाइयेगा। यदि बरसायेंगे, तो आप विनाश को प्राप्त हो जायेंगे। ये पाँच सौ चोर हैं।" इस प्रकार आचार्य को समझा धन के लिये चले गये।

चोरों ने भी सूर्यास्त होने पर ब्राह्मण को बाँध कर सुला दिया। उसी क्षण पूर्व दिशा से परिपूर्ण चन्द्रमण्डल निकला। ब्राह्मण ने नक्षत्र को देखकर "धन बरसाने वाला नक्षत्र-योग प्राप्त हुआ है, मुझे दुःख उठाने से क्या लाभ, मन्त्र को जप कर रत्नों की वर्षा कर चोरों को धन दे, सुखपूर्वक जाऊँगा" विचार चोरों को सम्बोधित किया— 'हे चोरों! तुम लोग मुझे किस लिए पकड़े हो!" "आर्य! धन के लिए!" "यदि तुम लोगो को धन से प्रयोजन है तो शीघ्र मुझे बन्धन से छुड़ा कर सिर से नहला कर नये वस्त्रों को पहना कर सुगन्धियों से विलम्पित कर पुष्पों को पहनाओ।" चोरों ने उसकी बात सुन वैसा ही किया। ब्राह्मण के नक्षत्र-योग जानकर मन्त्र को जप आकाश को देखा। उसी समय आकाश से रत्न गिरे। चोर उस समय धन को एकत्र कर चादरों में गठरी बाँध कर चल दिये। ब्राह्मण भी उनके पीछे-पीछे ही गया।

तब उन चोरों को दूसरे पाँच सौ चोरों ने पकड़ा। "हमें किस लिए पकड़ रहे हो!" कहने पर "धन के लिए" कहा। "यदि तुम लोगो को धन से मतलब है, तो इस ब्राह्मण को पकड़ो, इसने आकाश में देख कर धन बरसाया। "हम लोगों को भी यह इसने ही दिया है।" चोरों ने चोरों को छोड़ "हम लोगों को भी धन दो (कह कर) ब्राह्मण को पकड़ लिया। ब्राह्मण ने "मैं तुम लोगों को धन देता, किन्तु धन बरसाने वाला नक्षत्र योग आज से एक वर्ष के बाद होगा। यदि तुम लोगों को धन से प्रयोजन है, तो संतोष करो, उस समय धन की वर्षा करूँगा" कहा। चोरों ने क्रुद्ध हो "रे दुष्ट ब्राह्मण! दूसरों के लिए अभी धन बरसा कर हम लोगों को एक वर्ष के लिए सन्तोष देते हो।" (कहकर) तेज तलवार से ब्राह्मण को दो टुकड़ों मे काट, मार्ग में छोड़, तेजी से पीछा

करके उन चोरों के साथ लड़कर उन सबको मारकर धन ले, फिर दो हिस्सों में होकर परस्पर लड़ाई करके ढाई सौ पुरुषों को मार कर, इसी प्रकार जब तक दो आदमी शेष रहे, तब तक परस्पर मार-काट किया। इस प्रकार वे एक हजार आदमी विनाश को प्राप्त हो गये।

वे दोनों आदमी उपाय से उस धन को लाकर एक गाँव के पास झाड़ीदार स्थान पर धन को ढँक कर एक तलवार लेकर रखवाली करते हुए बैठे। एक चावल लेकर भात पकाने के लिए गाँव में गया। "यह लोभ विनाश की जड़ है।" धन के पास बैठे हुए व्यक्ति ने विचार किया—"उसके आने पर इस धन के दो भाग हो जायेंगे, क्यों न मैं उसे आते ही तलवार से प्रहार कर मार डालूँ" वह तलवार तैयार कर उसके आने की बाट देखता हुआ बैठा रहा। दूसरे ने भी विचार किया "इस धन के दो भाग हो जायेंगे। क्यों न मैं विष में भात डालकर उस पुरुष को खिला कर जान से मार अकेले ही धन को ले लूँ ?" वह भात तैयार हो जाने पर अपने खाकर शेष में विष डालकर उसे ले वहीं गया। भात को उतार कर रखते मात्र ही दूसरे ने उसे तलवार से दो टुकड़े में काट कर ढँके हुए स्थान में फेंक कर, और उस भात को खा स्वयं भी वहीं मर गया। इस प्रकार उस धन के कारण सभी विनाश को प्राप्त हो गये।

बोधिसत्त्व भी एक दो दिन बीतने पर धन को लेकर आए। उस स्थान पर आचार्य को न देख, बिखरे हुए धन को देख "आचार्य ने मेरी बात न मान कर धन बरसाया होगा, सब विनाश को प्राप्त हो गए होंगे" (सोच) महामार्ग से चल दिया। जाते हुए आचार्य को मार्ग में दो टुकड़े में कटा हुआ देख "मेरी बात न मानकर मर गए!" (कह) लकड़ियों को जमाकर चिता बना, आचार्य को जला वन पुष्पों से पूजा कर आगे जाते मरे हुए पाँच सौ को, आगे ढाई सौ को, क्रमशः

अन्त में दो आदमियों को मरा हुआ देख विचार किया "ये दो कम हजार आदमी विनाश को प्राप्त हो गए। अन्य दो चोरों को भी होना चाहिये। वे भी सहन न कर सकेंगे। वे कहाँ गए हैं?" (इस प्रकार सोच) जाते हुए उन्होंने धन लेकर झाड़ीदार स्थान में प्रवेश करने के मार्ग को देख, जाते हुए गठरी बँधे हुए धन-राशि को देख, एक को भात की थाली सामने रखकर मरा हुआ देखा, तब "उनके द्वारा यह किया गया होगा।" सब जानकर "वह आदमी कहाँ है?" ढूँढ़ते हुए उसे भी ढँके हुए स्थान में फेंका हुआ देख, "आचार्य मेरी बात न मानकर अपनी अनाज्ञाकारिता से अपने भी विनाश को प्राप्त हो गए, उनके द्वारा दूसरे भी एक हजार आदमी नष्ट किये गये। बुरे उपाय और अकारण से अपनी उन्नति चाहने वाले हमारे आचार्य के समान महाविनाश को ही प्राप्त होंगे।" विचार कर इस गाथा कहा—

जो व्यक्ति बुरे उपाय से अपना हित चाहता है वह विनष्ट हो जाता है। चेदि राष्ट्र के चोरों ने वेदब्भ ब्राह्मण को मार डाला और सब विनाश को प्राप्त हो गए।"

ऐसे बोधिसत्त्व "जैसे हमारे आचार्य बुरे उपाय से अनुचित स्थान पर उद्योग करते हुए धन बरसा कर अपनी मृत्यु को प्राप्त हुए और दूसरों के विनाश का भी कारण बने। ऐसे ही जो (कोई) दूसरा भी बुरे उपाय से अपना हित चाहकर उद्योग करेगा वह सम्पूर्णतः अपने विनष्ट होगा और दूसरों के विनाश का भी कारण होगा।"

(इस प्रकार कह) वन को उद्घोषित करके देवताओं को साधुकार देते हुए इस गाथा से धर्मोपदेश दे, उस धन को उपाय से अपने घर में ला दान आदि पुण्यों को करते हुए, आयुपर्यन्त रहकर जीवन के अन्त में स्वर्ग-मार्ग को पूर्ण करते हुए चले गये।

[ शास्ता ने भी "भिक्षु! तू इस समय ही अनाज्ञाकारी नहीं है, पहले

भी अनज्ञाकारी ही था" (कह) इस धर्मोपदेश को ला जातक को समाप्त किया। उस समय वेदब्भ ब्राह्मण अनज्ञाकारी भिक्षु था, शिष्य तो मैं ही था।]

---

## ( १९ ) राजोवाद-जातक

[ इसे शास्ता ने जेतवन में विहार करते समय राजाओं के उपदेश के सम्बन्ध में कहा। कथा तेसकुण जातक में विस्तार से आयेगी। वहाँ शास्ता ने "महाराज ! पुराने राजा लोग भी पण्डितों की बात सुन धर्म-पूर्वक राज्य कर, स्वर्ग पद को पूर्ण करते हुए चले गये।" कहकर राजा की याचना करने पर अतीत-कथा कही।]

प्राचीन काल में वाराणसी में ब्रह्मदत्त के राज्य करते समय बोधिसत्त्व उसकी पटरानी के पेट में प्रतिसन्धि (=माँ के पेट में आना) कर, गर्भ-काल में सेवित हो स्वस्तिपूर्वक माँ के पेट से निकले। नाम-ग्रहण के दिन उनका ब्रह्मदत्तकुमार ही नाम किया। उन्होंने क्रमशः सयाना हो सोलह वर्ष की अवस्था में तक्षशिला को जा सब विद्याओं में पूर्णता प्राप्त कर पिता के मरने पर राज्य पर प्रतिष्ठित हो धर्म और सदाचार के साथ राज्य किया। छन्द आदि के तौर पर न जाकर मुकदमों का फैसला किया। उनके इस प्रकार धर्म से राज्य करते समय अमात्यों ने भी धर्म से ही मुकदमों का फैसला किया। मुकदमों का धर्म से फैसला होने पर घूस लेनेवाले नहीं रहे। उनके अभाव में न्याय के लिये राजाङ्गन में शोर बन्द हो गया। अमात्य दिन भर भी कचहरी में बैठकर किसी का मुकदमा दायर करने के लिए आते हुए न देखकर चले जाते थे। कचहरी छोड़ने के योग्य हो गई। बोधिसत्त्व ने विचार किया—"मेरे धर्मपूर्वक राज्य करते मुकदमा दायर करने के लिए आने वाले नहीं हैं। शोर बन्द हो गया। कचहरी छोड़ देने लायक हो

गई। अब मुझे अपने अवगुण को ढूँढ़ना चाहिये। यह मेरा अवगुण है जानकर उसे छोड़ गुणों में ही रहूँगा।"

तब से लेकर "कोई मेरा अवगुण कहने वाला है?" (इस प्रकार) परीक्षा करते हुए अपने साथ खाने-पीने वालों के बीच किसी को भी अवगुण कहनेवाला न देख, अपनी प्रशंसा को ही सुन, "ये मेरे भय से भी अवगुण न कहकर प्रशंसा ही कहेंगे" (सोच) बाहर खाने पीने वाले लोगों की परीक्षा करते हुए, वहाँ भी न देख नगर में परीक्षा किये। नगर के बाहर चारों द्वारों पर स्थित गाँवों में परीक्षा किये। वहाँ भी किसी को अवगुण कहनेवाला न देखकर अपनी प्रशंसा ही सुन "जनपद मे जाँच करूँगा" (सोच) अमात्यों को राज्य सौंप कर रथ पर सवार हो सारथी को ही ले, अज्ञात वेश में नगर से निकल, जनपद में जाँच करते हुए सीमान्त भूमि तक जाकर, किसी अवगुण कहनेवाले को न देख, अपनी प्रशंसा को ही सुन, सीमान्त प्रदेश की सीमा से महामार्ग से नगर की ओर लौट पडे। उस समय मल्लिक नामक कोसल देश का राजा भी धर्म के साथ राज्य करते हुए, अवगुण कहनेवाले को ढूँढ़ते हुए एक साथ खाने-पीनेवालों के बीच अवगुण कहने वाला न देख, अपनी प्रशंसा को ही सुन, जनपद में जाँच करते हुए उस प्रदेश मे गया। वे दोनों भी एक निचले बैलगाड़ी के मार्ग में आमने सामने हुए। रथ के बगल होकर ऊपर जाने (=ऊँचियाने) का स्थान नहीं था।

तब मल्लिक राजा के सारथी ने वाराणसी के राजा के सारथी को अपने रथ को बगल करो, कहा"। उसने भी "अरे, सारथी! अपने रथ को बगल करो, इस रथ में वाराणसी-राज्य के स्वामी ब्रह्मदत्त महाराजा बैठे हैं" कहा। दूसरे ने भी "अरे, सारथी! इस रथ में कोसल-राज्य के स्वामी मल्लिक महाराज बैठे हैं, अपने रथ को बगल करके हमारे राजा के रथ के लिए मार्ग दो" कहा। वाराणसी के

राजा के सारथी ने "यह भी राजा ही है, क्या करना चाहिए ?" (इस प्रकार) विचार करते हुए "यह उपाय है। अवस्था पूछकर कम अवस्था वाले के रथ को वगल करके वृद्ध को मार्ग दिलाऊँगा" (इस प्रकार दृढ़ विचार करके) उस सारथी से कोसल-राजा की अवस्था को पूछ विचार करते हुए दोनों को भी बराबर अवस्था वाला जान, राज्यविस्तार सेना, धन, यश, जाति, गोत्र, कुल, प्रदेश इस प्रकार सब पूछ कर, दोनों को भी तीन सौ योजन राज्य के स्वामी, एक समान सेना, धन, यश, जाति, गोत्र, कुल, प्रदेश जानकर, "जो अधिक शीलवान् होगा, उसे मार्ग दूँगा" (सोच) उस सारथी ने "तुम्हारे राजा का सदाचार कैसा है ?" पूछा। उसने "यह हमारे राजा का सदाचार है" (कहते हुए) अपने राजा के अवगुण को ही गुण के तौर पर बतलाते हुए पहली गाथा कही—

"मल्लिक का दृढ़ के साथ दृढ़ता का व्यवहार है और मृदु के साथ मृदुता का। सज्जन को सज्जनता से जीतता है और दुर्जन को दुर्जनता से। यह राजा इस प्रकार का है। सारथी ! मार्ग से वगल हट जाओ !"

तब उसे वाराणसी राजा के सारथी ने "अरे ! क्या तूने अपने राजा के गुणों को कहा है ?" कह, "हाँ" कहने पर "यदि ये गुण हैं, तो अवगुण कैसे हैं ?" कह, "अच्छा, ये सब अवगुण ही हों, तुम्हारे राजा के गुण कैसे हैं ?" कहने पर "तो सुनो" (कह कर) दूसरी गाथा कही—

"अक्रोध से क्रोध को जीतता है, दुर्जन को सज्जनता से जीतता है, कंजूस को दान से जीतता है और सत्य से असत्यवादी को। यह राजा इस प्रकार का है। सारथी ! मार्ग से वगल हट जाओ।"

ऐसा कहने पर मल्लिक राजा और वह दोनों ही रथ से उतरकर

घोड़ों को छुड़ा, रथ को हटा वाराणसी के राजा को मार्ग दिया। वाराणसी के राजा ने मल्लिक राजा को "यह, करना उचित है" उपदेश कर वाराणसी जा, दान आदि द्रव्यों को कर जीवन के अन्त में स्वर्ग-पद को पूर्ण किया। मल्लिक राजा ने भी उसके उपदेश को ग्रहण कर, जनपद की जाँच कर अपने अवगुण कहनेवाले को न देखकर ही अपने घर को जा, दान आदि पुण्यों को करके जीवन के अन्त मे स्वर्ग पद को ही पूर्ण किया।

[शास्ता ने कोसलराज को उपदेश देने के लिए इस धर्मोपदेश को कह जातक को समाप्त किया। उस समय मल्लिक राजा का सारथि मौद्गल्यायन था राजा आनन्द, वाराणसी के राजा का सारथि सारिपुत्र था, राजा तो मैं ही था।]

## ( २० ) मखादेव जातक

[ इसे शास्ता ने जेतवन में विहार करते समय महाभिनिष्क्रमण के प्रति कहा। तव शास्ता ने धर्मसभा में आकर भिक्षुओं को आमंत्रित किया—"भिक्षुओ! इस समय किस वातचीत में वैठे हो?" पूछकर "भन्ते! अन्य वातचीत में नहीं, आपही के घरवार छोड़कर निकलने की प्रशंसा करते हुए वैठे हैं।" भिक्षुओ! तथागत इस समय ही नही घर-वार छोड़कर निकले है, पहले भी निकले ही थे।" कहा। भिक्षुओं ने उस वात को प्रगट करने के लिए भगवान् से याचना की। भगवान् ने संसार चक्र से छिपी हुई वात को प्रगट किया। ]

प्राचीनकाल में विदेह राष्ट्र की मिथिला में मखादेव नामक धार्मिक एवं धर्म के साथ राज्य करनेवाला राजा था। उसने चौरासी हजार वर्षों तक कुमार-क्रीड़ा, वैसे ही उपराज्य, वैसे ही महाराज्य करके दीर्घ काल को व्यतीत कर एक दिन नाऊ को सम्बोधित किया—

सौम्य नाऊ ! जब मेरे सिर में पके हुए बालों को देखना, तब मुझे कहना।" नाऊ ने भी दीर्घ-काल को व्यतीतकर एक दिन राजा के काले रंग के केशों के मध्य एक ही पके बाल को देख, "देव ! एक पका हुआ बाल दिखाई दे रहा है" कहा। "तो सौम्य ! उस पके हुए बाल को उखाड़ कर मेरी हथेली पर रखो :" कहने पर सोने की सड़सी से उखाड़ कर राजा की हथेली पर रख दिया। उस समय राजा की चौरासी हजार वर्ष आयु अवशेष थी। ऐसा होने पर भी पके हुए बाल को देख कर ही मृत्युराज के आकर पास खड़ा होने के समान, और अपने को प्रज्वलित झोपड़ी में प्रवेश करने के समान समझता हुआ संवेग को प्राप्त हो, 'मूर्ख मखादेव ! सिर में बालों के पकने तक भी इन क्लेशों को नहीं त्याग सका" (ऐसा) विचार किया। उसके इस प्रकार बालों के पकने की बात का विचार करते हुए (शरीर के) भीतर दाह उत्पन्न हो गया। शरीर से पसीना छूट चला। वस्त्र निचोड़कर हटाने योग्य हो गए।

उसने "आज ही मुझे निकल प्रव्रजित होना उचित है" (सोच) नाऊ को एक लाख की आय वाले बड़े गाँव को दे, जेठे पुत्र को बुलवाकर, "पुत्र ! मेरे सिर में पके हुए बाल प्रकट हो गए। मैं वृद्ध हो गया हूँ। मैंने मानुषी कामों का भोग कर लिया। अब स्वर्गीय कामों को ढूढूँगा। मेरे घर बार छोडकर निकलने का समय है। तुम इस राज्य को सम्हालो। मैं प्रव्रजित होकर मखादेव आम्रवन नामक उद्यान में रहते हुए श्रमण-धर्म करूँगा" कहा।

उस ऐसे प्रव्रजित होने की इच्छावाले (राजा) के पास अमात्यों ने जाकर, "आपके प्रव्रजित होने का क्या कारण है ?" पूछा। राजा ने पके हुए बाल को हाथ से पकड़कर अमात्यों को यह गाथा कही—

"ये मेरे बाल अवस्था-हरण करनेवाले हो गए। देवदूत प्रकट हो गए। मेरी प्रव्रज्या का र॰ ॰ हो गया।"

